"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. म. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 17 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 24 अप्रैल 2009—वैशाख 4, शक 1931

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 6 अप्रैल 2009

क्रमांक ई-7/03/2005/1/2.— इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 02-01-2009 द्वारा श्रीमती संगीता पी., भा. प्र. से., तत्का. मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बिलासपुर को दिनांक 03-01-2009 से 17-02-2009 तक (45 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था. इसी अनुक्रम में श्रीमती संगीता पी., भा. प्र. से. को दिनांक 18-02-2009 से 28-02-2009 तक (11 दिवस) का लघुकृत अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 01-03-2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. शेष शर्तें यथावत् रहेंगी.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.

रायपुर, दिनांक 6 अप्रैल 2009

क्रमांक ई-7/14/2007/1/2.— श्री रजत कुमार, भा. प्र. से., मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दन्तेवाड़ा को दिनांक 20-05-2009 से 19-06-2009 तक (30 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 20 एवं 21 जून, 2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री रजत कुमार आगामी आदेश तक मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दन्तेवाड़ा के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री रजत कुमार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री रजत कुमार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री रजत कुमार के उक्त अवकाश अवधि में श्री अंकित आनन्द, सहायक कलेक्टर, दन्तेवाड़ा अपने वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दन्तेवाड़ा का कार्य भी संपादित करेंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये**, अवर सचिव.

---

## कृषि विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2008

क्रमांक/4919/कृ. प्र./2001/14-2.—उर्वरक (नियंत्रण) आदेश, 1985 के खण्ड 13 के उपखण्ड (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार एतद्द्वारा, उक्त उपखण्ड के प्रयोजन के लिये नीचे दी गई माइक्रो न्युट्रिएन्ट मिश्रण (भूमि एवं पर्णिम छिड़काव हेतु) के लिए अनुसूची के कॉलम (2) में दर्शाये अनुसार अधिसूचना जारी होने के दिनांक से मानक निर्धारित करती है, अर्थात् :—

### अनुसूची

| स. क्र. (1) | माइक्रो न्युट्रिएन्ट मिश्रण क्र. (2) | (3) | मानक (अकार्बनिक भूमि एवं पर्णिम छिड़काव हेतु) (4) | प्रतिशत (5) |
|---|---|---|---|---|
| 1. | (भूमि उपयोग हेतु) | (i) | जिंक (जस्ते के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 6.00 |
| | | (ii) | बेरान (बोरान के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.20 |
| | | (iii) | मॉलिबडेनम (मॉलिबडेनम) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | — |
| | | (iv) | मेग्निज (मेग्निज के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 4.00 |
| | | (v) | लोहा (लोहा के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 3.00 |
| | | (vi) | कॉपर (कॉपर के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 0.80 |
| | | (vii) | जल में अघुलनशील पदार्थ प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (viii) | पी. एच. इससे कम नहीं | 3.50 |
| | | (ix) | जल में घुलनशीलता प्रतिशत | 100.00 |
| | | (x) | सीशा (सीशा के रूप में) प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 0.003 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 2. | (भूमि उपयोग हेतु) | (i) | जिंक (जस्ते के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 5.00 |
| | | (ii) | बेरान (बोरान के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.60 |
| | | (iii) | मॉलिबडेनम (मॉलिबडेनम) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | — |
| | | (iv) | मेग्निज (मेग्निज के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 3.00 |
| | | (v) | लोहा (लोहा के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 5.00 |
| | | (vi) | कॉपर (कॉपर के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.50 |
| | | (vii) | जल में अघुलनशील पदार्थ प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (viii) | पी. एच. इससे कम नहीं | 3.50 |
| | | (ix) | जल में घुलनशीलता प्रतिशत | 100.00 |
| | | (x) | सीशा (सीशा के रूप में) प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 0.003 |
| 3. | (पर्णिम उपयोग हेतु) | (i) | जिंक (जस्ते के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 5.00 |
| | | (ii) | बेरान (बोरान के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 2.00 |
| | | (iii) | मॉलिबडेनम (मॉलिबडेनम) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 0.30 |
| | | (iv) | मेग्निज (मेग्निज के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 3.00 |
| | | (v) | लोहा (लोहा के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 4.00 |
| | | (vi) | कॉपर (कॉपर के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (vii) | जल में अघुलनशील पदार्थ प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (viii) | पी. एच. इससे कम नहीं | 3.50 |
| | | (ix) | जल में घुलनशीलता प्रतिशत | 100.00 |
| | | (x) | सीशा (सीशा के रूप में) प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 0.003 |

**टीप :—** उर्वरक मिश्रण तैयार करने के लिए राज्य शासन द्वारा जारी अधिसूचना/दिशा निर्देशों का कड़ाई से पालन किया जाये.

## निबंधन एवं शर्तें

(1) प्रत्येक माइक्रो न्युट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण के लिए न्यूनतम अभिशोधन संधारणीय होगा.

(2) केलेटेड/पार्टली केलेटेड माइक्रो न्युट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण शर्तों के अध्यधीन रहते हुए विनिर्दिष्ट न्यूनतम अभिशोधन भी व्यवस्थित होगा.

(3) विनिर्दिष्ट से सूत्रण उच्चतर अभिशोधन कराया जा सकेगा.

(4) यदि अतिरिक्त पोषक तत्व (एन. पी. के. कैल्शियम/मेग्निशियम तथा सल्फर) माइक्रो न्युट्रिएन्ट मिश्रण की सक्षमता में वृद्धि लाते हैं तो ऐसे अतिरिक्त पोषण तत्वों का मिश्रण किया जा सकता है. परन्तु ऐसे अतिरिक्त योग पौधों के लिए हानिकारक या विषैला नहीं होना चाहिए.

(5) विषैले पदार्थ जैसे सीशा (Pb), केडमियम (Cd), कोमियम (Cr), पारा (मरक्यूरी Hg), मिश्रण में 0.003 प्रतिशत (भार द्वारा) से अधिक नहीं होना चाहिए.

(6) माइक्रो न्युट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण में अघुलनशील तत्व पर्णिम स्प्रे (फुहार) हेतु 3 प्रतिशत भार से अधिक नहीं होना चाहिए.

(7) पी. एच. शेल 3.5 से कम नहीं होना चाहिए.

(8) भूमि उपयोग हेतु भौतिक स्थिति पूर्ण रूप में हों.

(9) मिश्रण में प्रत्येक पोषक तत्व की वास्तविक मात्रा का पोषण पंजीयन के समय किया जाना अनिवार्य होगा.

(10) विभिन्न माइक्रो न्युट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण के पंजीयन के लिए प्रस्तावों के साथ निम्नलिखित जानकारी प्रदान की जावेगी और उसे कन्टेनर पर मुद्रित की जाएगी.

(i) पर्णिम स्प्रे मिश्रण के संबंध में प्रत्येक संस्तुत की गई फसल के लिए स्प्रे का अभिशोधन उपज पर अपेक्षित स्प्रे की संख्या तथा फसल का प्रक्रम जिस पर इसका स्प्रे किया जाना है.

(ii) भूमि उपयोग मिश्रण के संबंध में संस्तुत की गई भूमि के प्रकार, मात्रा तथा प्रयुक्ति का समय उल्लिखित किया जाएगा.

S. No. 4919/Ag. cell/2001/14-2.— In exercise of the powers conferred by sub-clause (2) of clause 13 of the Fertilizer (Control) Order, 1985, for purpose of the said sub-clause, State Government hereby, with effect from the date of Notification; sets standards for micro nutrient mixtures (for soil and foliar application), as mantioned in column (2) the schedule, namely :—

SCHEDULE

| S. No. | Micro Nutrient Mixture No. | Specification (for inorganic and soil foliar application) | | Percentage |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | (Soil application) | (i) | Zinc (as Zn) percent by weight minimum | 6.00 |
| | | (ii) | Boron (as B) percent by weight minimum | 1.20 |
| | | (iii) | Molybdnum (as Mo) percent by weight minimum | — |
| | | (iv) | Manganese (as Mn) percent by weight minimum | 4.00 |
| | | (v) | Iron (as Fe) percent by weight minimum | 3.00 |
| | | (vi) | Copper (as Cu) percent by weight minimum | 0.80 |
| | | (vii) | Matter insoluble in water percent by weight maximum | 1.00 |
| | | (viii) | pH no less then | 3.50 |
| | | (ix) | Solubility in water percent | 100.00 |
| | | (x) | Lead (as Pb) percent by weight maximum | 0.003 |
| 2. | (Soil application) | (i) | Zinc (as Zn) percent by weight minimum | 5.00 |
| | | (ii) | Boron (as B) percent by weight minimum | 1.60 |
| | | (iii) | Molybdnum (as Mo) percent by weight minimum | — |
| | | (iv) | Manganese (as Mn) percent by weight minimum | 3.00 |
| | | (v) | Iron (as Fe) percent by weight minimum | 5.00 |
| | | (vi) | Copper (as Cu) percent by weight minimum | 1.50 |
| | | (vii) | Matter insoluble in water percent by weight maximum | 1.00 |
| | | (viii) | pH no less then | 3.50 |
| | | (ix) | Solubility in water percent | 100.00 |
| | | (x) | Lead (as Pb) percent by weight maximum | 0.003 |
| 3. | (Foliar application) | (i) | Zinc (as Zn) percent by weight minimum | 5.00 |
| | | (ii) | Boron (as B) percent by weight minimum | 2.00 |
| | | (iii) | Molybdnum (as Mo) percent by weight minimum | 0.30 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| | | (iv) | Manganese (as Mn) percent by weight minimum | 3.00 |
| | | (v) | Iron (as Fe) percent by weight minimum | 4.00 |
| | | (vi) | Copper (as Cu) percent by weight minimum | 1.00 |
| | | (vii) | Matter insoluble in water percent by weight maximum | 1.00 |
| | | (viii) | pH no less then | 3.50 |
| | | (ix) | Solubility in water percent | 100.00 |
| | | (x) | Lead (as Pb) percent by weight maximum | 0.003 |

**Note :**— Notification/Guidelines for preparation of micro Nutrient, issued by Government of India, to be followed sternly.

**Terms and Conditions**

(1) The minimum concentration notified for each micronutrient fertilizer mixture shall be maintained.

(2) Chelated/partially cheletad micronutrient fertilizer mixture can also be formulated subject to the condition that the minimum concentration specified shall be maintained.

(3) A formulation can have higher concentration that the minimum specified.

(4) Additional of other nutrients (N. P. K. Ca/Mg and S) and other additives which may promote the efficacy of compounds are also allowed, however, such additions shell not create phytotoxicity.

(5) The concentration of the toxic elements like lead (s Pb) and Cadmium (as Cd), chromium (Cr) and Mercury (Hg) in the mixtures shall not be more than 0.003% each by weight.

(6) The insoluble matter in the micro-nutrient fertilizer mixtures meant for foliar spray shall not be more than 3% by weight.

(7) The pH shell not be less than 3.5.

(8) The physical condition has to be in powder from for soil application.

(9) Actual concentration of each nutrient in the formulation shall be declared at the time of registration.

(10) Along with proposals for registration of different micronutrient fertilizer mixtures, the following information shall be furnished and the same shall be printed on the container.

(i) In respect of foliar spray mixtures, the concentration of the spray, number of sprays required and stage of the crop at which it should be sprayed for each crop recommended.

(ii) In respect of soil application mixtures, soil type for which it is recommended, Quantity and time of application should be mentioned.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे,** उप-सचिव.

गृह (जेल) विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक एफ-3-51/तीन-जेल/08.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल एतद्द्वारा जेल विभाग की स्थापना से संबंधित अराजपत्रित तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय वर्गीय तथा लिपिक वर्गीय) सेवा में भरती से संबंधित निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

## नियम

**1. संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ** -

ये नियम छत्तीसगढ़ अराजपत्रित (तृतीय श्रेणी - अलिपिकीय वर्गीय तथा लिपिक वर्गीय) जेल सेवा भरती नियम 2009, कहलायेंगे ।

ये नियम ''छत्तीसगढ़ राजपत्र'' में अधिसूचित किए जाने की तारीख से प्रवृत्त होंगे ।

**2. परिभाषाएं** -इन नियमों में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हों -

(क) सेवा के संबंध में **''नियुक्ति प्राधिकारी''** से तात्पर्य ऐसे प्राधिकारी से है, जिसे शासन द्वारा उक्त सेवा या पद पर नियुक्ति करने की शक्ति सौंपी गई हो या इसके बाद सौंपी जाये ।

(ख) **''चयन समिति''** से तात्पर्य ऐसी समिति से है जिसमें प्रहरी (वार्डर) संवर्ग के कर्मचारियों को छोड़कर अन्य तृतीय श्रेणी अलिपिक वर्गीय तथा लिपिक वर्गीय पदों पर उम्मीदवारों के चयन के लिए जेल उप महानिरीक्षक, अधीक्षक केन्द्रीय जेल तथा अधीक्षक जिला जेल समाविष्ट होंगे ।

प्रहरी संवर्ग के कर्मचारियों के लिये चयन, समिति में जेल उप महानिरीक्षक -अध्यक्ष, अधीक्षक सर्किल जेल-सदस्य एवं अधीक्षक जिला जेल -सदस्य के रूप में समाविष्ट होंगे ।

(ग) **"परीक्षा"** से तात्पर्य है नियम 11 के अन्तर्गत भर्ती के लिए ली गई प्रतियोगिता परीक्षा से है ।

(घ) **"शासन"** से तात्पर्य छत्तीसगढ़ शासन से है ।

(ड) **"राज्यपाल"** से तात्पर्य छत्तीसगढ़ के राज्यपाल से है ।

(च) **"अनुसूची"** से तात्पर्य इन नियमों में संलग्न अनुसूची से है ।

(छ) **"अनुसूचित जाति"** से अभिप्रेत है कोई जाति, मूलवंश या जनजाति अथवा जाति, मूलवंश या जनजाति के भाग या उसमें का यूथ, जिसे संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन छत्तीसगढ़ राज्य के संगंध में अनुसूचित जातियों के रूप में विनिर्दिष्ट किया गया है ।

(ज) **"अनुसूचित जनजाति"** से अभिप्रेत है कोई जनजाति या जनजाति समुदाय अथवा ऐसी जनजाति या जनजाति समुदाय के भाग या उसमें का यूथ, जिसे संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन छत्तीसगढ़ राज्य के संगंध में अनुसूचित जनजातियों के रूप में विनिर्दिष्ट किया गया है ।

(झ) **"अन्य पिछड़ा वर्ग"** से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथा संशोधित अधिसूचना क्रमांक एफ 8-5-पच्चीस-4-84 दिनांक 26.12.1984 द्वारा यथा विनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग,

(ञ) **"सेवा"** से तात्पर्य छत्तीसगढ़ अराजपत्रित तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय तथा अलिपिक वर्गीय) जेल सेवा से है,

(ट) **"राज्य"** से तात्पर्य छत्तीसगढ़ राज्य से है.

3. **विस्तार तथा प्रयुक्ति :-**

छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में दिए गए उपबन्धों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना. ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे.

4. **सेवा का गठन** - सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :-

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारम्भ होने के समय अनुसूची -एक में उल्लिखित पद मूलतः धारण कर रहें हो, तथा

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारम्भ होने के पूर्व सेवा में भरती किए गए हों, तथा

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबन्धों के अनुसार सेवा में भरती किए गए हों.

## 5. वर्गीकरण, वेतनमान, आदि :-

सेवा का वर्गीकरण, उनसे संबद्ध पदों का वेतनमान तथा सेवा में शामिल पदों की संख्या संलग्न अनुसूची एक में विर्निदिष्ट किए गए अनुसार होगी.

परन्तु शासन, सेवा में शामिल पदों की संख्या में, समय-समय पर स्थायी या अस्थायी रूप से वृद्धि या कमी कर सकेगा.

## 6. भरती का तरीका :-

(1) इन नियमों के प्रारम्भ होने के बाद सेवा में भरती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात् :-

**(क)** चयन द्वारा अथवा प्रतियोगी परीक्षा लेकर सीधी भरती द्वारा,

**(ख)** सेवा के मूल सदस्यों की पदोन्नति द्वारा (अनुसूची चार के खाना 2 में दर्शाए अनुसार)

**(ग)** उन व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा जो ऐसी सेवा में ऐसे पद मूलतः धारण कर रहे हों, जैसा कि इस संबंध में उल्लिखित किया जाए.

(2) उपनियम (1) के खंड (ख) या खंड (ग) के अधीन भरती किए गए व्यक्तियों की संख्या किसी भी समय कर्त्तव्य पदों की संख्या (अनुसूची 1 में यथा उल्लिखित) अनुसूची दो में दर्शाए गए प्रतिशत से अधिक नहीं होगी.

(3) इन नियमों के उपबन्धों के अधीन भरती को किसी भी विशिष्ट अवधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित किसी विशिष्ट रिक्त या रिक्तियों को भरने के प्रयोजन के लिये अपनाया जाने वाला तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीके द्वारा भरती किए जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा शासन के परामर्श से निर्धारित की जाएगी.

(4) **उपनियम** -6 (1) में दी गई किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में सेवा की आवश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना आवश्यक हो, तो नियुक्ति प्राधिकारी, शासन साप्रवि से परामर्श करने के बाद सेवा में भरती सम्बन्धी उन तरीकों को छोड़, जिनका उक्त उपनियम, में उल्लेख किया गया है ऐसे तरीके अपना सकेगा, जो वह इस संबंध में जारी किए गए आदेश द्वारा विहित करें ।

(5) सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिए मेरिट के आधार पर चयन के लिए शासन द्वारा मापदण्ड निर्धारित किए जा सकेगें तथापि नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा इस हेतु एक चयन समिति गठित की जाना आवश्यक होगा जो इन मापदण्डों के अन्यथा अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगी ।

(6) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अजा, अजजा एवं अन्य पिछड़ा वर्ग के लिए) आरक्षण अधिनियम, 1994 के प्रावधान लागू रहेंगें ।

## 7. सेवा में नियुक्ति –

इन नियमों के प्रारम्भ होने के बाद सेवा में सभी, नियुक्तियाँ, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जाएगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम-6 में उल्लिखित भरती के तरीकों में से किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के बाद ही की जाएगी अन्यथा नहीं.

## 8. सीधी भरती की पात्रता संबंधी शर्तें:-

चयन किए जाने के लिए पात्र होने की दृष्टि से उम्मीदवारों को निम्नलिखित शर्ते पूरी करनी होंगी, अर्थात् :-

### (एक) आयु

**(क)** उसने चयन/परीक्षा प्रारम्भ होने की तारीख की आगामी जनवरी के प्रथम दिन को अनुसूची-तीन के कालम-3 में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूर्ण कर ली हो, तथा उक्त अनुसूची के कालम-4 में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूर्ण नहीं की हो,

शासन द्वारा समय-समय पर जारी निर्देशानुसार अधिकतम आयु सीमा में छूट प्रदान की जा सकेगी.

**(ख)** यदि उम्मीदवार किसी अनुसूचित जातियों/अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो का हो, तो उच्चतर आयु-सीमा अधिकतम 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

**(ग)** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम 1997 के नियम 4 के उपबंधों के अनुसार महिला अभ्यार्थियों की उच्चतर आयु-सीमा अधिकतम 10 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(घ) उन अभ्यार्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ सरकार के कर्मचारी हों या कर्मचारी रह चूके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गयी सीमा तथा शर्तो के अध्यधीन रहते हुए उच्चतर आयु-सीमा शिथिलनीय होगी ।

**अर्थात : –**

**(एक)** ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी सरकारी सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये ।

**(दो)** ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिए आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों, कार्य भारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यभारित कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी ।

**(तीन)** ऐसे अभ्यर्थी, जो छटनी किया गया सरकारी सेवक हो, अपनी आयु में से पूर्व में की गई समस्त स्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 वर्ष तक की

कालावधि, भले ही वह कालावधि 01 से अधिक बार की गयी हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, किन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह उच्चतर आयु-सीमा से 03 वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण :-** शब्द "छंटनी किये गये सरकारी सेवक" से द्योतक है ऐसा व्यक्ति से जो इस राज्य की अथवा किन्ही भी संघटक इकाईयों की अस्थायी सरकारी सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना नाम रजिस्ट्रीकृत कराने या सरकारी सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किए जाने के कारण सेवा-मुक्त किया गया है ।

(ड.) ऐसे अभ्यर्थी, जो "भूतपूर्व सैनिक" हों, अपनी आयु में से पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, किन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह उच्चतर आयु-सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण :-** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है ऐसा व्यक्ति, जो निम्नलिखित प्रवर्गो में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना नाम रजिस्ट्रीकृत कराने या सरकारी सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप या स्थापना में सामान्य रूप से कमी किए जाने के कारण छटनी की गई थी या जो अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया था ।

1. ऐसा भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों के अधीन निर्मुक्त कर दिया गया हो,
2. ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें दूसरी बार नामांकित कर दिया गया हो । और जिन्हें

   **(क)** अल्पकालीन वचनबद्ध अवधि पूर्ण हो जाने पर,

   **(ख)** भरती संबंधी शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो,
3. ऐसे भूतपूर्व सैनिक (सैनिक तथा असैनिक) जिनमें अल्पावधि के नियमित कमशीन प्राप्त अधिकारी भी शामिल है, जो संविदा पुरी होने पर सेवोन्मुक्त किए गए हों ।
4. ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें लगातार अवकाश पर रहने के कारण छः मास से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो ।

5. ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो ।
6. ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया है कि अब से दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं हैं ।
7. ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें गोली लग जाने के, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सकीय आधार पर सेवा से अलग किया गया हो.

(च) उन अभ्यार्थियों के सम्बन्ध में, जो परिवार कल्याण कार्यक्रम के अंतर्गत ग्रीनकार्ड धारक है, उच्चतर आयु-सीमा 2 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(छ) अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग के अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन कार्यक्रम के अधीन पुरस्कृत दम्पत्ति के सवर्ण पति/पत्नि के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु-सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(ज) शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचन्द्र भंजदेव सम्मान प्राप्त खिलाड़ियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवाओं को, सामान्य अधिकतम आयु सीमा में पांच वर्ष की छूट दिया जावें ।

(झ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी हैं, उच्चतर आयु-सीमा अधिकतम 38 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(त) स्वयं सेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नान-कमीशन्ड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा इस प्रकार की गई सेवा की कालावधि के लिये उच्चतर आयु-सीमा 8 वर्ष तक शिथिलनीय होगी. किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होना चाहिए ।

**टिप्पणी (1) :-** ऐसे अभ्यर्थी जो उपर्युक्त खण्ड (घ) के उपखण्ड (एक) तथा (दो) में वर्णित आयु संबंधी रियायतों के अधीन चयन हेतु पात्र पाये गये हैं नियुक्ति के पात्र नहीं होंगें यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो वे चयन के पहले या उसके पश्चात् सेवा से त्याग पत्र दे देते हैं तथापि यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् उनकी सेवा या पद से छटनी की गई होतो वे पात्र बने रहेगें ।

**टिप्पणी (2) :-** किसी भी अन्य मामले में आयु-सीमायें शिथिल नहीं की जायेंगी । विभागीय अभ्यर्थी को चयन के लिए उपस्थित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति प्राप्त करनी होगी ।

**(थ)** आयु-सीमा के संबंध में शासन के सा.प्र.वि. द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू रहेंगें ।

**(दो) शैक्षणिक अर्हताएं :-**

अभ्यर्थी के पास अनुसूची तीन में दर्शाई गई सेवा के लिए विहित शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिये,

**(तीन) फीस :-**

उम्मीदवार को शासन द्वारा विहित फीस भुगतान करना होगा ।

**9. निरर्हता :-**

उम्मीदवार की ओर से अपनी उम्मीदवारी के लिये सहायता प्राप्त करने हेतु किसी भी जरिये से किया गया, कोई प्रयास नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उसके चयन के संबध में अनर्हकारी माना जायेगा ।

**10. उम्मीदवारों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अंतिम होगा :-**

परीक्षा में बैठने के संबंध में किसी भी उम्मीदवार की पात्रता अथवा अन्य बात के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अन्तिम होगा तथा ऐसे किसी भी उम्मीदवार को परीक्षा में बैठने की अनुमति नहीं दी जायेगी अथवा उससे समक्ष भेंट (इन्टरव्यू) नहीं की जायेगी जिसे उसके द्वारा प्रमाण पत्र न दिया हो ।

**11. प्रतियोगिता परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती :-**

(1) **प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :-**

नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति गठित की जायेगी जिसमें 03 सदस्य होंगे ।

**(क)** शीघ्रलेखक/स्टेनो टायपिस्ट/डाटा एंट्री ऑपरेटर/सहायक ग्रेड-3 सहित सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिए भरती हेतु प्रतियोगी परीक्षा ऐसे अन्तरालों पर ली जा सकेगी, जैसा की नियुक्ति प्राधिकारी समय-समय पर, अवधारित करें ।

प्रहरी वर्ग की सीधी भर्ती के लिए शासन द्वारा समय-समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार अभ्यार्थियों का शारीरिक प्रवीणता टेस्ट लिया जायेगा तत्पश्चात् चयन समिति द्वारा साक्षात्कार से अभ्यार्थियों का अन्तिम चयन किया जायेगा ।

**(ख)** चयन समिति द्वारा परीक्षा ऐसे आदेशों के अनुसार ली जायेगी, जो शासन समय-समय पर जारी करे ।

(2) **चयन द्वारा सीधी भरती :-**

(क) सेवा में भरती के लिये चयन ऐसे अन्तराल में किया जायेगा जो नियुक्ति प्राधिकारी समय-समय पर अवधारित करें ।

(ख) सेवा के लिये उम्मीदवारों का चयन शासन द्वारा गठित चयन समितियों द्वारा साक्षात्कार (Interview) लेकर किया जायेगा ।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 क्रमांक 21 सन् 1994 में अंतर्विष्ट उपबन्धों तथा राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर जारी किए गए आदेशों के अनुसार सीधी भरती के प्रक्रम पर अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों, और अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यार्थियों के लिए पद आरक्षित रखे जायेंगे ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यार्थियों की, जो कि अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के सदस्य हैं, नियुक्ति पर विचार उसी क्रम में किया जाएगा, जिसमें उनके नाम नियम-12 में विनिर्दिष्ट सूची में आए हों, चाहे अन्य अभ्यार्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक स्थान कुछ भी क्यों न हो ।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के उन अभ्यार्थियों को, जिन्हें नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रशासन में दक्षता बनाए रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित किया गया है ।

यथास्थिति अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यार्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा ।

(6) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबन्ध) नियम, 199[illegible] के उपबन्धों के अनुसार प्रहरी वर्ग को छोड़कर अन्य सवंर्ग के पदों के लिए 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यार्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे ।

सीधी भर्ती के अन्तर्गत प्रहरी पदों में महिला अभ्यार्थियों हेतु आरक्षण 10 प्रतिशत होगा ।

(7) सामान्य प्रशासन विभाग के अनुदेशों के अनुसार विकलांग अभ्यार्थियों के लिये पद आरक्षित रखे जायेंगे ।

(8) सीधी भर्ती के अन्तर्गत प्रहरी पदों में नगर सैनिकों (होमगार्ड) के लिए 25 प्रतिशत पद आरक्षित होंगें । जिन अभ्यार्थियों ने होमगार्ड की 03 वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो वे ही इस आरक्षण का लाभ प्राप्त कर सकेंगें ।

(9) ऐसे मामलों में जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाय कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के अभ्यार्थियों के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है वहां सक्षम प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के अभ्यार्थियों के बारे में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

**12. चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये उम्मीदवारों की सूची :-**

(1) चयन समिति उन उम्मीदवारों के जिन्हें कि वह सर्वाधिक उपयुक्त समझे, अधिमान कम के अनुसार व्यवस्थित नाम तथा अन्य ब्यौरे तथा अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जन जातियों के उन उम्मीदवारों के नाम तथा ब्यौरे जो यद्यपि उक्त मानकों के अनुसार अर्ह न हों, किन्तु जिन्हें चयन समिति ने प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का समुचित ध्यान रखते हुयें सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित किया हो, योग्यता के कम से बनाई गई एक सूची नियुक्ति प्राधिकारी को अनुमोदन हेतु भेजेगी ।

(2) प्रहरी पदों पर नियुक्ति हेतु चयन सूची का अनुमोदन महानिदेशक जेल सह जेल महानिरीक्षक द्वारा किया जावेगा ।

(3) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्ते) नियम 1961 के उपबन्धों के अध्यधीन उपलब्ध रिक्त स्थानों पर उम्मीदवारों की नियुक्ति के संबंध में, सूची मे दिये गये उनके नामों के कम से विचार किया जायेगा ।

(4) सूची में किसी उम्मीदवार का नाम सम्मिलित किया जाना उसे तब तक नियुक्ति का कोई अधिकार नहीं प्रदान करता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के बाद जिसे वह आवश्यक समझे इस बात से समाधान न हो जाये कि उम्मीदवार सेवा में नियुक्त के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है ।

**13. पदोन्नति द्वारा नियुक्ति :-**

(1) पात्र उम्मीदवारों की पदोन्नति हेतु चयन करने के लिये एक समिति गठित की जायेगी, जिसमें अनुसूची चार में उल्लिखित सदस्य होंगे ।

परन्तु इस उपनियम के अधीन समिति के गठन के प्रयोजन के लिए छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 क्रमांक 21 सन् 1994 की धारा 8 के उपबंधों का पालन किया जाएगा ।

(2) समिति की बैठक ऐसे अंतरावधियों से होगी जो सामान्यतः एक वर्ष से अधिक न हो ।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबन्धों के अनुसार पदोन्नति संबंधी समस्त कार्यवाही उक्त नियम में उल्लेखित प्रावधान अनुसार एवं समय-समय पर शासन द्वारा जारी निर्देशों के अनुसार की जावेगी ।

**14. पदोन्नति के लिये पात्रता संबंधी शर्तें :-**

1. उपनियम (2) के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए समिति, उन समस्त मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को उन पदों पर या उसके समतुल्य घोषित अन्य पदों पर, जिनसे पदोन्नति की जानी है उतने वर्षो की सेवा (चाहे स्थानापन्न रूप में या मूल रूप में) जैसा कि सरकार द्वारा अनुसूची-चार के कालम (5) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो और जो उप नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों.

**स्पष्टीकरण :-** "पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीतिः- संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जायेगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं ।

2. छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबन्ध के अनुसार पदोन्नति में आरक्षण किया जावेगा ।

**15. उपयुक्त उम्मीदवारों की सूची तैयार करना :-**

(1) समिति उपनियम (2) के अध्यधीन रहते हुए ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी जो उपर्युक्त नियम 14 में विहित शर्तो को पूरा करते हों, तथा जिन्हे समिति सेवा में पदोन्नति के लिये उपयुक्त समझे । यह सूची चयन सूची तैयार करने की तारीख से 01 वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी ।

(2) छ.ग.सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्ते) नियम 1961 के अनुसार चयन सूची की तैयारी के समय सूची में सम्मिलित कर्मचारियों के नाम अनुसूची चार के कालम दो में यथा विनिर्दिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के कम से रखे जायेंगे ।

**स्पष्टीकरण :-** ऐसे किसी व्यक्ति को, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित किया गया हो, जो सूची की विधि मान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन लोगों के उपर जिन पर पश्चात्वर्ती चयन् में विचार किया गया है, वरिष्ठता का दावा नहीं रहेगा ।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 का प्रावधान भी लागू रहेंगें ।

**16. चयन सूची :-**

(1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अन्तिम़ रूप से यथा अनुमोदित की गई सूची, अनुसूची चार के कालम (3) में वर्णित पदों से सेवा के सदस्यों की, अनुसूची के चार के कालम (4) में वर्णित पदों पर पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी ।

(2) जिस कैलेण्डर वर्ष में पदोन्नति के लिए चयन सूची तैयार की जावेगी उसकी विधि मान्यता चयन सूची बनाने के दिनांक से 1 वर्ष तक मान्य रहेगी ।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्त्तव्य के निर्वाह अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में शासन के कहने पर चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे तो चयन सूची में ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा ।

**17. चयन सूची से सेवा में नियुक्ति :-**

(1) चयन सूची में सम्मिलित व्यक्तियों की सेवा संवर्ग के पदों पर नियुक्ति छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के प्रावधानों के अनुसार की जावेगी ।

(2) जिस व्यक्ति का नाम, सेवा की चयन सूची में सम्मिलित हो, उस व्यक्ति की सेवा में संबंधित पदों पर, नियुक्ति के पूर्व समिति परामर्श करना सामान्यतः तब तक आवश्यक नहीं जब तक चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने की तारीख तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख से बीच की अवधि में उसके कार्य में कोई गिरावट न आई हो, नियुक्ति प्राधिकारी की राय में ऐसी हो, वह सेवा में नियुक्ति के उपयुक्त न रहा हो ।

**18. परिवीक्षा/परीक्षण :-**

सेवा में सीधी भरती किये गये प्रत्येक व्यक्ति को 02 वर्ष की अवधि के लिये परिवीक्षा/परीक्षण पर नियुक्ति किया जायेगा ।

## 19. निर्वचन:-

यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उठे तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा और उस पर शासन का निर्णय अंतिम होगा ।

## 20. शिथिलीकरण :-

इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह राज्यपाल के किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में जिसे ये नियम लागू होते है, ऐसी रीति से जो उसे उचित तथा साम्यापूर्ण प्रतीत हो, कार्यवाही करने की शक्ति को सीमित या कम करती है ।

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो, कि इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो ।

## 21. व्यावृत्ति :-

इन नियमों में की कोई भी बात अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्गो के लिए राज्य सरकार द्वारा इस संबंध में समय-समय पर जारी किये गये आदेशों/निर्देशों के अनुसार अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य रियायतों के लिए उपबंध किये जाने को प्रभावित नहीं करेगी ।

## 22. निरसन एवं व्यावृत्ति :-

इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पहले, प्रवृत्त सभी नियम इसके द्वारा इन नियमों के अन्तर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद् द्वारा निरसित किये जाते है ।

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्यवाही इन नियमों के तत्स्थानी उपबन्धों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्यवाही समझी जायेगी ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एल. एस. केन,** उप-सचिव.

# अनूसूची एक

## (नियम 5 देखिये)

## भाग - क

### छत्तीसगढ़ तृतीय श्रेणी सिविल सेवायें (अलिपिक वर्गीय) 2008

| स. क. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| 1 | जेलर | 06 | तृतीय श्रेणी | 5500-175-9000 |
| 2 | परिवीक्षा अधिकारी | 01 | तदैव | 5000-150-8000 |
| 3 | उप-अधीक्षक उद्योग | 05 | तदैव | 5000-150-8000 |
| 4 | कल्याण अधिकारी | 04 | तदैव | 5000-150-8000 |
| 5 | उप जेलर | 34 | तैदव | 4500-125-7000 |
| 6 | सहायक जेलर | 66 | तैदव | 4000-100-6000 |
| 7 | प्रमुख मुख्य प्रहरी (डाईंग केडर) | 01 | तदैव | 4000-100-6000 |
| 8 | मेल नर्स | 02 | तदैव | 4500-125-7000 |
| 9 | लैब टेक्निशियन | 05 | तदैव | 4500-125-7000 |
| 10 | वरिष्ठ बढ़ई प्रशिक्षक | 05 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 11 | वरिष्ठ बुनाई प्रशिक्षक | 05 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 12 | शिक्षक | 31 | तदैव | 4000-100-6000 |
| 13 | मेट्रन | 05 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 14 | प्रेस फोरमैन | 03 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 15 | मुख्य प्रहरी | 118 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 16 | रिजर्व गार्ड्स -मुख्य प्रहरी<br>प्रहरी | 05<br>20 | तदैव<br>तदैव | 3500-80-4700-100-5200<br>3050-75-3950-80-4590 |
| 17 | आमोर्रर | 01 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 18 | एक्स-रे मशीन ऑपरेटर | 01 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 19 | संगणक (कम्प्यूटर ऑपरेटर) | 01 | तदैव | 3500-80-4700 100-5200 |
| 20 | कम्प्यूटर ऑपरेटर | 01 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 21 | डाटा एंट्री ऑपरेटर | 12 | तदैव | 3500-80-4700-100-5200 |
| 22 | प्रहरी/महिला प्रहरी | 757 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 23 | प्रहरी (अर्दली) जेल महानिरीक्षक /जेल उप महानिरीक्षक हेतु | 04 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 24 | परिचारिका (नर्स) | 05 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |

| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 |
|---|---|---|---|---|
| 25 | बढ़ई प्रशिक्षक | 05 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 26 | बुनाई प्रशिक्षक | 05 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 27 | व्यायाम प्रशिक्षक | 05 | तदैव | 5000-150-8000 |
| 28 | सिलाई प्रशिक्षक | 05 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 29 | लोहार प्रशिक्षक | 01 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 30 | प्रेस कम्पोजिटर | 02 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 31 | प्रेस मशीन मेन | 03 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 32 | सहायक शिक्षिका | 01 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 33 | कम्पाउन्डर (पूर्णकालीन) | 34 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 34 | वाहन चालक | 38 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 35 | बाईन्डर | 01 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 36 | ऑफसेट इन्स्ट्रक्टर | 01 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 37 | प्लेट मेकिंग मेन | 01 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |

# अनुसूची - एक

## भाग - ख

## छत्तीसगढ़ तृतीय श्रेणी सिविल सेवायें (लिपिक वर्गीय)

| क. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान |
|---|---|---|---|---|
| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 |
| 1 | कार्यालय अधीक्षक | 01 | तृतीय श्रेणी | 5500-175-9000 |
| 2 | सहायक आंतरिक लेखा परीक्षक | 02 | तदैव | 5000-150-8000 |
| 3 | सहायक सांख्यिकीय अधिकारी | 01 | तदैव | 5000-150-8000 |
| 4 | सहायक ग्रेड-1 | 04 | तदैव | 4500-125-7000 |
| 5 | लेखापरीक्षक वरिष्ठ वेतनमान | 02 | तदैव | 4500-125-7000 |
| 6 | शीघ्रलेखक | 01 | तदैव | 4500-125-7000 |
| 7 | लेखापरीक्षक कनिष्ठ वेतनमान | 02 | तदैव | 4000-100-6000 |
| 8 | लेखापाल | 20 | तदैव | 4000-100-6000 |
| 9 | सहायक ग्रेड-2 | 06 | तदैव | 4000-100-6000 |
| 10 | सहायक ग्रेड-3 | 15 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 |
| 11 | स्टेनो टाइपिस्ट | 01 | तदैव | 3050-75-3950-80-4590 विशेष वेतन नियमानुसार |

# अनुसूची - दो

## ( नियम 6-क, 6-ख, 6-ग देखिए )

## भर्ती का तरीका

### भाग क - (तृतीय श्रेणी - अलिपिक वर्गीय)

| विभाग का नाम | स. क. | सेवा का नाम | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों का कुल प्रतिशत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | सीधी भरती द्वारा (देखिये नियम 6-क) | सेवा के वास्तविक सदस्यों की पदोन्नति द्वारा (देखिये नियम 6-ख) | सेवा के स्थानांतरण द्वारा (देखिये नियम 6-ग) |
| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 | 06 | 07 |
| जेल विभाग | 1 | जेलर | 06 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 2 | परिवीक्षा अधिकारी | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 3 | उप अधीक्षक उद्योग | 05 | | 100 % | -- |
| तदैव | 4 | कल्याण अधिकारी | 04 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 5 | उप जेलर | 34 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 6 | सहायक जेलर | 66 | 50 प्रतिशत सीधी भर्ती द्वारा (छ.ग. लो.से.आ. के माध्यम से) | 50 प्रतिशत निम्न अनुपात में प्रतियोगी परीक्षा एवं साक्षात्कार द्वारा :-<br>**क.** 30% प्रहरी संवर्ग से<br>**ख.** 10% लिपिकवर्गीय संवर्ग से<br>**ग.** 10 % शिक्षक संवर्ग से<br>**टीप**- प्रतियोगी परीक्षा में बैठने के लिए अभ्यार्थियों की उक्त पदों में से किसी भी पद पर तीन वर्ष की नियमित सेवा तथा 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत दसवीं (हाईस्कूल) अथवा पुरानी प्रणाली से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए | |

| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 | 06 | 07 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तदैव | 7 | प्रमुख मुख्य प्रहरी (डाईंग केडर) | 01 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 8 | मेल नर्स | 02 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 9 | लैब टेक्निशियन | 05 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 10 | वरिष्ठ बढ़ई प्रशिक्षक | 05 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 11 | वरिष्ठ बुनाई प्रशिक्षक | 05 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 12 | शिक्षक | 31 | 95 % | 5 % सहायक शिक्षिका पद से पदोन्नति | -- |
| तदैव | 13 | मैट्रन | 05 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 14 | प्रेस फोरमैन | 03 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 15 | मुख्य प्रहरी | 118 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 16 | रिजर्व गार्ड्स -मुख्य प्रहरी<br>प्रहरी | 05<br>20 | --<br>100 % | 100 %<br>--- | -- |
| तदैव | 17 | आमोर्रर | 01 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 18 | एक्स-रे मशीन ऑपरेटर | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 19 | संगणक (कम्पयूटर आपरेटर) | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 20 | कम्पयूटर आपरेटर (प्रेस) | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 21 | डाटा एंट्री ऑपरेटर | 12 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 22 | प्रहरी/महिला प्रहरी | 757 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 23 | प्रहरी (अर्दली) | 04 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 24 | परिचारिका (नर्स) | 05 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 25 | बढ़ई प्रशिक्षक | 05 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 26 | सिलाई प्रशिक्षक | 05 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 27 | बुनाई प्रशिक्षक | 05 | 100 % | -- | -- |

| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 | 06 | 07 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तदैव | 28 | व्यायाम प्रशिक्षक | 05 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 29 | लोहार प्रशिक्षक | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 30 | प्रेस कम्पोजिटर | 02 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 31 | प्रेस मशीन मेन | 03 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 32 | सहायक शिक्षिका | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 33 | कम्पाउन्डर (फार्मासिस्ट ग्रेड-2) | 34 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 34 | वाहन चालक | 38 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 35 | बाईन्डर | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 36 | ऑफसेट इन्स्ट्रक्टर | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 37 | प्लेट मेकिंग मेन | 01 | 100 % | -- | -- |

# अनुसूची - दो

## भाग - ख (तृतीय श्रेणी -लिपिक वर्गीय)

| विभाग का नाम | स. क. | सेवा का प्रकार | कर्त्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्त्तव्य पदों का कुल प्रतिशत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | सीधी भरती द्वारा (नियम 6-क) | सेवा के वास्तविक सदस्यों की पदोन्नति द्वारा (नियम 6-ख) | सेवा के स्थानांतरण द्वारा(नियम 6-ग) |
| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 | 06 | 07 |
| जेल विभाग | 1 | कार्यालय अधीक्षक | 01 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 2 | सहायक आंतरिक लेखा परीक्षक | 02 | -- | -- | 100 % संचालनालय कोष एवं लेखा विभाग से प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| तदैव | 3 | सहायक सांख्यिकीय अधिकारी | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 4 | सहायक ग्रेड-1 | 04 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 5 | लेखापरीक्षक (वरिष्ठ वेतनमान) | 02 | -- | 100 % | -- |

| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 | 06 | 07 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तदैव | 6 | शीघ्रलेखक | 01 | 100 % | -- | -- |
| तदैव | 7 | लेखापाल | 20 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 8 | लेखापरीक्षक (कनिष्ठ वेतनमान) | 02 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 9 | सहायक ग्रेड-2 | 06 | -- | 100 % | -- |
| तदैव | 10 | सहायक ग्रेड-3 | 15 | 75 % | 25% चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों से पदोन्नति द्वारा जिन्होंनें भृत्य पद पर 05 वर्ष की नियमित सेवा पूर्ण कर ली हो तथा 10+2 प्रणाली से हाईस्कूल (दसवीं) परीक्षा उत्तीर्ण की हो । | -- |
| तदैव | 11 | स्टेनो टायपिस्ट | 01 | 100 % | -- | -- |

# अनुसूची तीन

## भाग - क (तृतीय श्रेणी - अलिपिक वर्गीय)

| विभाग | सेवा का नाम | निम्नतम आयु सीमा | उच्चतर आयु सीमा | शैक्षणिक अर्हताएं | |
|---|---|---|---|---|---|
| जेल विभाग | परिवीक्षा अधिकारी /कल्याण अधिकारी | 18 वर्ष | 35 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से सामाजिक कार्य, अथवा समाजशास्त्र अथवा अपराधशास्त्र अथवा व्यवहारिक मनोविज्ञान में स्नातकोत्तर उपाधि. | |
| तदैव | उप अधीक्षक उद्योग | 18 वर्ष | 35 वर्ष, पदोन्नति के लिये कोई आयु सीमा नहीं है. | (1) उम्मीदवार को उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त वस्त्रोद्योग संस्था से वस्त्रोद्योग /बढ़ईगिरी/लोहारी में पत्रोपाधि या इन दस्ताकारियों में से किसी भी दस्तकारी का जेल विभाग के अंतर्गत 10 वर्ष का अनुभव । | यह पद वरिष्ठ बढ़ई प्रशिक्षक/ वरिष्ठ बुनाई प्रशिक्षक/सिलाई प्रशिक्षक के पद से संयुक्त वरिष्ठता के आधार पर पदोन्नति द्वारा भरा जायेगा.<br>परन्तु सिलाई प्रशिक्षक से उप उद्योग अधीक्षक पद पर प्रदोन्नति के लिए वही कर्मचारी पात्र होगें जिसने सिलाई प्रशिक्षक के पद पर 20 वर्ष की नियमित सेवा पूर्ण कर ली हो. पदोन्नति हेतु संयुक्त वरिष्ठता संबंधित कर्मचारियों की प्रथम नियुक्ति दिनांक से निर्धारित की जावेगी. शेष शर्तें यथावत रहेगी. |

| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 |
|---|---|---|---|---|
| तदैव | सहायक जेलर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए, उम्मीदवार की उंचाई कम से कम 1.65 मीटर, सीने का माप बिना फुलाये 0.80 मीटर, दोनों आंखों की दृष्टि सामान्य तथा उसे प्रत्येक प्रकार से स्वस्थ होना चाहिये. महिला अभ्यार्थियों के लिए कम से कम उँचाई 1.58 मीटर होना चाहिए सीने का माप अपेक्षित नहीं है. |
| तदैव | मेलनर्स | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1. 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए. 2. पूर्णत: प्रशिक्षित नर्स, पुरूषों, महिलाओं तथा बच्चों की तीन वर्ष तक का सामान्य नर्सिगं प्रशिक्षण, नर्स पंजीयन परिषद (भाग-अ) में पंजीकृत । |
| तदैव | लैब टेक्निशियन | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए तथा मान्यता प्राप्त संस्था से लैब-टैक्निशियन का डिप्लोमा या प्रशिक्षण उत्तीर्ण होना चाहिए. |
| तदैव | शिक्षक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए. |
| तदैव | मैट्रन | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए. |
| तदैव | प्रेस फोरमेन | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए. अभ्यार्थी को मुद्रण ट्रेड में मान्यता प्राप्त संस्थान से आईटीआई परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए. मुद्रयोजन (कम्पोजिंग), मुद्रण एवं प्रूफ रिंडिंग में 03 वर्ष का अनुभव एवं लेखा संधारण की योग्यता होना चाहिए. |
| तदैव | एक्स-रे मशीन ऑपरेटर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 शिक्षा पद्धति में हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी पद्धति से जीवविज्ञान, रसायन एवं भौतिकी विषय में हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण एवं रेडियोग्राफर/एक्स-रे टेक्निशियन (आपरेटर) का निर्धारित 06 माह का प्रशिक्षण उत्तीर्ण. |

| 01 | 02 | 03 | 04 | 05 |
|---|---|---|---|---|
| तदैव | डाटा एंट्री ऑपरेटर/संगणक (कम्प्यूटर ऑपरेटर) | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1. 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत कक्षा बारहवी बोर्ड द्वारा उत्तीर्ण अथवा कक्षा 10 वीं बोर्ड उत्तीर्ण एवं किसी भी विषय में त्रिवर्षीय डिप्लोमा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>2. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एंट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में 01 वर्षीय डिप्लोमा तथा कम्प्यूटर में हिन्दी एवं अंग्रेजी में डाटा एंट्री का 8,000 की (Key) ''डिप्रेशन प्रतिघंटा की गति'' होना चाहिये. |
| तदैव | प्रहरी /अर्दली | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पूरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण । उम्मीदवार की उंचाई कम से कम 1.65 मीठर, सीने का माप बिना फुलाये 0.83 मीटर, दोनों आँखों की दृष्टि सामान्य होनी चाहिए ।<br>अनुसूचित जनजाति के उम्मीदवारों के लिए 8 वीं उत्तीर्ण होना चाहिए । उंचाई 1.58 मीटर एवं सीने का माप बिना फुलाए 0.78 मीटर होनी चाहिए<br>महिला अभ्यार्थियों के लिए कम से कम उँचाई 1.55 मीटर होना चाहिए सीने का माप अपेक्षित नहीं है. |
| तदैव | परिचारिका (नर्स) | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पूरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए, आवेदिका को मान्यता प्राप्त संस्था से नर्सिंग प्रशिक्षण या पैरामेडिकल प्रशिक्षण उत्तीर्ण होना चाहिए. |
| तदैव | बढ़ई प्रशिक्षक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए, उम्मीदवार को किसी मान्यता प्राप्त शासकीय तकनीकी संस्था से बढ़ईगिरी में प्रमाण पत्र होना चाहिए, बढ़ईगिरी के कार्य का 03 वर्ष का व्यावहारिक अनुभव होना चाहिये । |
| तदैव | सिलाई प्रशिक्षक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए, शासकीय तकनीकी संस्था या मान्यता प्राप्त संस्था का सिलाई कार्य में पत्रोपाधि (डिप्लोमा) होना चाहिए. सिलाई कार्य का 03 वर्ष का व्यावहारिक अनुभव होना चाहिये । |
| तदैव | बुनाई प्रशिक्षक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 10+2 प्रणाली के अन्तर्गत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण या पुरानी प्रणाली के अन्तर्गत हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए, शासकीय तकनीकी संस्था या मान्यता प्राप्त संस्था का बुनाई में पत्रोपाधि (डिप्लोमा) होना चाहिए. बुनाई कार्य का कम से कम 03 वर्ष का व्यावहारिक अनुभव होना चाहिये । |

